अर्थात् पदों में वर्ण (सत्य) नहीं है तथा वर्णों में उनके अवयव (सत्य) नहीं हैं। इसी प्रकार वाक्य से पदों का आत्यन्तिक विभाग भी संभव नहीं है।

**यथा पदे विभज्यन्ते प्रकृतिप्रत्ययादयः।**
**अपोद्धारस्तथा वाक्ये पदानाम् उपवर्ण्यते।।**[१४]

अर्थात् जिस प्रकार एक पद में 'प्रकृति', 'प्रत्यय' आदि का (असत्य) विभाग किया जाता है, उसी प्रकार अखण्ड वाक्य में कल्पित पदों के विभाग का अन्वाख्यान होता है।

जिस प्रकार वाक्यों एवं पदों का विभाग असत्य है उसी प्रकार वाक्यार्थ-विभाग तथा पदार्थ-विभाग भी कल्पित हैं -

**शब्दस्य न विभागोऽस्ति कुतोऽर्थस्य भविष्यति।**
**विभागैः प्रक्रिया-भेदम् अविद्वान् प्रतिपद्यते।।**[१५]

अर्थात् अखण्ड शब्द (वाक्य) का विभाग (सत्य) नहीं है, फिर उसके अर्थ में क्यों विभाग होगा। वाक्य में कल्पित पद आदि के विभागों से उत्पन्न अर्थ की भिन्नता को अविद्वान् ही सत्य मानते हैं, विद्वान् सत्य नहीं मानते।

इस प्रकार, भर्तृहरि की इन विभिन्न कारिकाओं में एकमात्र 'वाक्यस्फोट' की ही सत्यता एवं प्रमुखता प्रतिपादित की गई है।

कुछ विद्वान् 'पदस्फोट' को सत्य मानते हैं तथा 'वर्णस्फोट' को असत्य मानते हैं। परन्तु भर्तृहरि आदि प्रमुख वैयाकरण केवल 'वाक्य-सफोट' को ही सत्य मानते हैं तथा 'पदस्फोट' और 'वर्णस्फोट' इन दोनों को ही असत्य मानते हैं। इस प्रकार जहाँ तक 'वर्णस्फोट' का सम्बन्ध है उसे दोनों ही असत्य मानते हैं। परन्तु असत्य होते हुए भी शब्द-स्वरूप के ज्ञान तथा व्याकरण-शास्त्र की प्रक्रिया के अनुसार शब्द की सिद्धि अथवा निष्पत्ति के लिए ही, वर्ण-स्फोट की कल्पना को स्वीकार किया जाता है।

'वर्ण-सफोट' का अभिप्राय यह है कि पदों में प्रकृति-प्रत्यय आदि का जो विभाग किया जाता है वे वर्ण रूप विभाग अथवा अंश भी उन-उन अभीष्ट अर्थों के बोधक हैं। यहाँ 'वर्ण-स्फोट' शब्द में विद्यमान 'वर्ण' पद का अर्थ है पदों के अवयवभूत 'प्रकृति', 'प्रत्यय' आदि। 'वर्ण-स्फोट' की स्थिति जिस प्रकार काल्पनिक है उसी प्रकार उपसर्ग, निपात, धातु आदि का विभाग भी सर्वथा काल्पनिक है। न केवल इतना ही अपितु 'लकार' आदि स्थानी तथा उनके स्थान पर होने वाले 'तिप्' आदि आदेश, जो ''लस्य'' (अष्टा. ३.४.७७) तथा 'तिप्तस्झि.' (अष्टा. ३.४.७८) आदि

१४. वाक्यपदीय - २.१०.
१५. वाक्यपदीय - २.१३.

सूत्रों द्वारा विहित हैं, सभी कल्पित ही हैं। व्याकरण शास्त्र में शब्दों की सिद्धि दर्शाने के हेतु ये प्रकृति, प्रत्यय, स्थानी, आदेश, आगम, लोप, विकरण आदि की जो-जो बातें हैं वे सब केवल कल्पनाएँ हैं। जिज्ञासुओं को शब्दों के यथार्थ स्वरूप-ज्ञान कराने के लिए असत्य उपाय के रूप में उन सबका आविष्कार पाणिनि आदि ऋषियों ने किया है।

'लकार' (लट्, लिट्, लोट् आदि) जिन्हें 'स्थानी' कहा जाता है, उन्हें 'वर्तमान काल' आदि अर्थों का वाचक माना जाए अथवा 'लकारों' के स्थान पर आने वाले 'तिप्' आदि आदेशों को उन-उन अर्थों का वाचक माना जाए? इन दो पक्षों में नैयायिकों का मत यह है कि 'लकार' आदि स्थानी ही वाचक हैं, 'तिप्' आदि 'आदेश' वाचक नहीं हैं। परन्तु वैयाकरणों में भट्टोजिदीक्षित तथा उनके अनुयायी कौण्डभट्ट का मत है कि 'तिप्' आदि 'आदेश' ही वाचक हैं।

नागेशभट्ट की दृष्टि में इस प्रकार के विवाद सर्वथा निष्फल हैं क्योंकि वास्तविक वाचकता तो इन दोनों में से किसी में भी नहीं है। वह तो पदस्फोटवादियों की दृष्टि से पदों में तथा वाक्यस्फोटवादियों की दृष्टि से केवल वाक्यों में ही हो सकती है।

निष्कर्षतः यह कहा जा सकता है कि नैयायिकों के मतानुसार चाहे 'स्थानी' को वाचक माना जाए अथवा भट्टोजिदीक्षित आदि के विचारानुसार 'आदेश' को वाचक माना जाए - दोनों ही स्थितियों में वह वाचकता सत्य या वास्तविक न होकर कल्पित ही है। वास्तविक वाचकता तो 'पदस्फोट' को शब्द-तत्त्व मानने वाले विद्वानों के मत में पद में रहा करती है न कि उनके अवयवभूत 'स्थानी' या 'आदेश' में तथा अन्य भर्तृहरि आदि मूर्धन्य वैयाकरणों की दृष्टि में, जो एकमात्र 'वाक्य-स्फोट' को ही सत्य मानते हैं और 'पदस्फोट' तथा 'वर्णस्फोट' दोनों को ही असत्य मानते हैं, केवल वाक्य में ही वाचकता शक्ति रहती है। पद अथवा पदों के अवयव 'स्थानी' या 'आदेश' आदि में तो कल्पित अथवा असत्य वाचकता ही मानी जा सकती है।

तैत्तिरीयोपनिषद् की ब्रह्मानन्द वल्ली (अनुवाक २-५) में पाँच कोशों का वर्णन प्राप्त होता है, जिसकी चर्चा कौण्डभट्ट ने वैयाकरणभूषणसार में की है एवं कौण्डभट्ट की इस कारिका का संकेत नागेश ने भी वैयाकरणसिद्धान्तपरमलघुमञ्जूषा में किया है। वैयाकरणभूषणसार की कारिका इस प्रकार है -

**पंचकोशादिवत् तस्मात् कल्पनैषा समाश्रिता।**
**उपेय-प्रतिपत्त्यर्था उपाया अ व्यवस्थिता:॥**[१६]

ये पाँच कोश हैं - अन्नमय, प्राणमय, मनोमय, विज्ञानमय तथा आनन्दमय। इन कोशों की क्रमिक साधना से आत्मतत्त्व की सिद्धि होती है। यहाँ प्रत्येक कोश को, जो वस्तुतः ब्रह्म नहीं है,

१६. वैयाकरणभूषणसार, कारिका सं. ६८.

ब्रह्म कहकर उसकी व्याख्या की गई है। इन कोशों में पूर्व-पूर्व की अपेक्षा बाद-बाद वाला कोश श्रेष्ठतर एवं सूक्ष्मतर है! साधक की साधना अन्नमय कोश से प्रारंभ होती है और आनन्दमय कोश पर उसकी निष्पत्ति होती है। आनन्दमय कोश की अनुभूति से साधक ब्रह्म-ज्ञानी हो जाता है।

कौण्डभट्ट ने अपने वैयाकरणभूषण में तथा श्रीकृष्ण ने अपनी स्फोट-चन्द्रिका में ब्रह्म के रूप में कल्पित इन पाँच कोशों की विस्तृत तुलना पाँच प्रकार के कल्पित स्फोटों - वर्णस्फोट, पदस्फोट, वाक्यस्फोट, अखण्डपद-वाक्य-स्फोट तथा जातिस्फोट से की है। इन विद्वानों क अनुसार इन स्फोटों में भी उत्तरोत्तर स्फोट श्रेष्ठतर एवं सूक्ष्मतर है। इस प्रकार, वर्णस्फोट की तुलना अन्नमय कोश से, पदस्फोट की प्राणमय कोश से, वाक्यस्फोट की मनोमय कोश से की गई है। सखण्डवाक्यस्फोट की अपेक्षा अखण्डवाक्यस्फोट को सूक्ष्मतर एवं श्रेष्ठतर मानते हुए उसे विज्ञानमय कोश की समकक्षकता में तथा अन्तिम 'जाति-स्फोट' को 'अखण्ड-वाक्य-स्फोट' से भी सूक्ष्मतर एवं श्रेष्ठतर मानते हुए उसे आनन्दमय कोश की तुलना में प्रस्तुत किया गया है।

इस रूप में वाक्यजातिस्फोट को अन्तिम सोपान मानते हुए उसके ज्ञान से नित्य, अनादि-निधन, एवं अक्षर शब्दब्रह्म का अनुभव होता है तथा इस प्रकार का साक्षात् ज्ञान होता है कि यह सब ब्रह्माण्ड उसी सूक्ष्मातिसूक्ष्म शब्द ब्रह्म का स्थूल शरीर अथवा रूप है, ऐसा माना जाता है। इस परम सूक्ष्म तत्त्व शब्द-ब्रह्म के अतिरिक्त भर्तृहरि आदि शब्दमनीषी वैयाकरण किसी भी अन्य तत्त्व को वास्तविक अथवा परमार्थभूत तत्त्व नहीं मानते। तैत्तिरीयोपनिषद् के ऋषि ने भी आनन्दमय कोश से सिद्ध होने वाले ब्रह्म को ही एकमात्र परब्रह्म अथवा अन्तिम तत्त्व माना है।

अत: जिस प्रकार तैत्तिरीयोपनिषद् में वास्तविक ब्रह्म के ज्ञापन के लिए भृगु के पिता वारुणि ने भृगु को ब्रह्म का उपदेश करते हुए उपर्युक्त पाँच कोशों को, जो परमार्थत: ब्रह्म नहीं थे, ब्रह्मज्ञान के उपाय के रूप में उन्हें ब्रह्म बताते हुए उनका उपदेश किया उसी प्रकार शब्दों का अनुशासन करते हुए पाणिनि ने अखण्डनित्यस्फोटरूप पद अथवा वाक्य की वाचकता के उपपादन एवं ज्ञापन के लिए उपाय के रूप में इन 'प्रकृति', 'प्रत्यय' आदि की तथा उनकी वाचकता की असत्य कल्पना का उपदेश किया या दूसरे शब्दों में 'वर्ण-स्फोट' आदि की कल्पना को स्वीकार किया।

### नैयायिकों का मत व उनका खण्डन

वैयाकरणों के स्फोट-सिद्धान्त की आलोचना यद्यपि सांख्य, वेदान्त आदि दर्शनों में भी की गई है परन्तु न्याय और मीमांसा दर्शन में स्फोट-सिद्धान्त को बहुत ही विस्तृत खण्डन प्रस्तुत किया गया है। नैयायिक और मीमांसक विद्वान् वैयाकरणों के स्फोट-सिद्धान्त को स्वीकार नहीं करते।

नैयायिकों ने वर्णों को अनित्य एवं अर्थ का वाचक मानते हुए शाब्दबोध की प्रक्रिया पर विचार किया है तथा इस विषय में तीन पद्धतियाँ प्रदर्शित की हैं। पहली पद्धति या विकल्प में उनका कहना यह है कि जब किसी शब्द का उच्चारण किया जाता है तो श्रोता जिन वर्णों के

उच्चारण को सुन चुका होता है उनका भी संस्कार उनकी बुद्धि में बना रहता है। इस संस्कार के द्वारा बाद-बाद के वर्णों के उच्चारण के समय भी पहले-पहले के उच्चरित वर्ण गृहीत होते जाते हैं क्योंकि उन पहले उच्चरित वर्णों के तुरन्त पश्चात् बाद में उच्चरित होने वाले इन वर्णों का उच्चारण किया जाता है। जैसे- 'राम' कहते समय 'र्', 'आ', 'म्', 'अ' - इन चार वर्णों का उच्चारण वक्ता क्रमशः करेगा। यहाँ 'र्' को सुनने से जो संस्कार बना वह उसके तुरन्त बाद बोले जाने वाले 'आ' के उच्चारण के समय स्मृत होगा तथा इसी प्रकार इन दोनों वर्णों के बाद जब 'म्' कहा जाएगा तब 'र्' तथा 'आ' दोनों के संस्कार श्रोता की बुद्धि में विद्यमान होंगे।

इस प्रकार उत्तरोत्तर वर्णों के साथ पूर्व-पूर्व वर्णों के स्मृत या गृहीत होने के कारण पूरा-पूरा पद एक तरह से प्रत्यक्ष हो जाता है जिससे शाब्दबोध हुआ करता है। यहाँ व्यवधान-रहित उत्तरकालीनता के सम्बन्ध के कारण वर्णों का एक विशिष्ट क्रम भी बुद्धि में बना रहता है। इसलिए 'सरो', 'रसः' या 'नदी', 'दीनः' इत्यादि परस्पर विपरीत क्रम वाले शब्दों में एक समान ज्ञान नहीं होता। दूसरी पद्धति यह है कि 'शब्दजशब्द' न्याय से, अर्थात् जैसे भेरी का एक शब्द या ध्वनि उत्पन्न होकर अपने विनाश से पूर्व दूसरी ध्वनि को उत्पन्न कर जाती है उसी प्रकार पहले-पहले उच्चरित वर्ण तब तक अपने समान ध्वनि को उत्पन्न करते रहते हैं जब तक श्रोता को अन्तिम वर्ण नहीं सुनाई दे जाता। इस तरह अन्तिम वर्ण के श्रवण-काल तक, पहले-पहले के उच्चरित वर्णों के उत्पन्न होते रहने के कारण पूरा पद सुनाई दे जाता है - प्रत्यक्ष हो जाता है।

नैयायिकों के मत में तीसरी पद्धति यह है कि पूर्व-पूर्व के सब वर्णों के श्रवण से उत्पन्न जो संस्कार, उनके साथ अन्तिम वर्ण का श्रवण होने से शाब्दबोध होता है। यहाँ पहले के वर्णों का जो एक सामूहिक संस्कार है, जिसके साथ अन्तिम वर्ण के श्रवण से अर्थ-प्रतीति होती है, उसमें कोई विशिष्ट क्रम भी रहता है, ऐसी निश्चित प्रतीति नहीं होती। नैयायिकों की इस पद्धति का उल्लेख तर्कभाषा में निम्नलिखित शब्दों में मिलता है -

"पूर्व-पूर्व वर्णान् अनुभूय अन्त्यवर्ण-श्रवणकाले पूर्व-पूर्व-वर्णानुभवजनितसंस्कारसहकृतेन अन्त्यवर्ण- सम्बन्धेन पदव्युत्पादन-समयग्रहानुगृहीतेन श्रोत्रेण एकदैव सदसदनेकवर्णावगाहिनी पद-प्रतीतिर्जन्यते सहकारिदा- र्द्यात् प्रत्यभिज्ञानवत्।"[१७]

न्यायसिद्धान्तमुक्तावली के शब्दखण्ड में आसत्तिनिरूपण के सन्दर्भ में इसी बात को संक्षेप में निम्न शब्दों में कहा गया है -

**तत्तद्वर्णसंस्कारसहितचरमवर्णोपलम्भेन तद्व्यंजकेनैवोपपत्तेः।**[१८]

वैयाकरणों के अनुसार नैयायिकों ने जो तीन विकल्प प्रदर्शित किए हैं वे न केवल सर्वथा काल्पनिक हैं अपितु असङ्गत भी हैं। नैयायिकों की दृष्टि में वर्ण ही शब्द हैं तथा वे अनित्य हैं,

१७. तर्कभाषा, शब्दनिरूपण, व्याख्या-आचार्य विश्वेश्वर सिद्धान्तशिरोमणि, काशी संस्कृत ग्रन्थमाला-१५५, पृ. ११०.
१८. न्यायसिद्धान्तमुक्तावली, शब्दखण्ड, व्याख्या-पं. श्रीकृष्णवल्लभाचार्य, काशी संस्कृत ग्रन्थमाला-२१२, पृ. ३४३-३४४.

वे उत्पन्न होते हैं तथा नष्ट होते हैं। इसलिए वर्णों की साक्षात् सत्ता तो रहती ही नहीं। अत: जब वर्ण रहते ही नहीं तो उनमें व्यवधानरहित उत्तरकालीनता का सम्बन्ध कैसे स्थापित हो सकता है। इस सम्बन्ध के न होने से बाद-बाद के वर्णों के श्रवण-काल में पहले-पहले के वर्णों का ज्ञान भी असम्भव है।

इसी प्रकार द्वितीय विकल्प में यद्यपि नैयायिक 'शब्दजशब्द' न्याय के द्वारा पद को प्रत्यक्ष तो प्रमाणित कर देते हैं फिर भी उससे अभीष्ट सिद्धि नहीं हो पाती, क्योंकि जब वर्ण वस्तुत: हैं ही नहीं तो वर्णों का समुदाय रूप पद भी अविद्यमान है। इसलिए उसे शक्ति का आधार नहीं माना जा सकता। और यदि इस अविद्यमान पद को शक्ति का आश्रय माना गया तो फिर 'नष्टो घटो जलवान्' इस प्रकार की असंगत बातें भी माननी पड़ेंगी।

नैयायिकों के तीसरे विकल्प में वैयाकरणों ने क्रमहीनता का दोष बतलाया है। पहले-पहले के सभी वर्णो का संस्कार एक साथ शब्द के अन्तिम वर्ण के श्रवण के समय उपस्थित होता है - ऐसा इस विकल्प में कहा गया है। इसलिए पहले के वर्णों के संस्कार में कोई विशिष्ट क्रम हो ही, यह आवश्यक नहीं है। अत: क्रमविपर्यय होने पर शब्द का दूसरा अनभीष्ट अर्थ भी निकल सकता है। जैसे- 'नदी' शब्द को कहने पर 'दीन:' शब्द का अर्थ अथवा 'सर:' कहने पर 'रस:' शब्द का अर्थ भी प्रतीत हो सकता है।

यहाँ यह पूछा जा सकता है कि इस तीसरे विकल्प में नैयायिकों पर जो क्रमहीनता का दोष दिखाया गया है, क्या वह वैयाकरणाभिमत 'स्फोट' के सिद्धान्त में नहीं है? आखिर वैयाकरण भी तो 'प्राकृत-ध्वनि' रूप वर्णों से ही 'स्फोट' की अभिव्यक्ति मानते हैं। परन्तु सूक्ष्म विचार करने पर यह स्पष्ट हो जाता है कि वैयाकरणों के स्फोट-सिद्धान्त में यह दोष नहीं है क्योंकि स्फोटवादी वैयाकरणों की दृष्टि में 'स्फोट' सर्वथा निरवयव एवं अखण्ड है। क्रमिकता तो अपने अभिव्यंजक वर्णों की क्रमिकता के कारण 'स्फोट' में आभासित होती है। साथ ही वैयाकरण यह भी मानते हैं कि यद्यपि शब्द के प्रथम वर्ण से भी अखण्ड स्फोट की अभिव्यक्ति हो जाती है परन्तु वह पूर्णत: स्पष्ट रूप में भलीभाँति प्रकट नहीं हो पाती। शब्द के अन्य वर्णों के द्वारा बार-बार की गई आवृत्ति से उसी एक अखण्ड स्फोट का पूर्ण प्रकटीकरण ठीक उसी प्रकार होता है जिस प्रकार एक पूरा अनुवाक या श्लोक बार-बार की आवृत्ति से स्मरण हो जाता है। आचार्य भर्तृहरि ने वाक्यपदीय में इसका बड़ा ही सुन्दर वर्णन प्रस्तुत किया है-

**यथानुवाकः श्लोको वा सोढत्वम् उपगच्छति।**
**आवृत्त्या न तु स ग्रन्थः प्रत्यावृत्ति निरूप्यते।।**
**प्रत्ययैर् अनुपाख्येयैर् ग्रहणानुगुणैस् तथा।**
**ध्वनि-प्रकाशिते शब्दे स्वरूपम् अवधार्यते।।**[१९]

१९. वाक्यपदीय - १.८३-८४.

इस स्फोट का चित्त में जिस विशिष्ट क्रम से संस्कार होता है उसी क्रम से व्यञ्जक ध्वनियों के द्वारा इस 'स्फोट' की अभिव्यक्ति होती है। इसलिए वैयाकरणों की स्फोट-कल्पना में उपर्युक्त दोष नहीं आता। नैयायिक अखण्ड एवं निरवयव 'स्फोट' को मानते ही नहीं इसलिए वे इस युक्ति द्वारा उपर्युक्त दोष का निराकरण नहीं कर सकते।

नैयायिकों और मीमांसकों की ओर से जो आक्षेप 'स्फोटवाद' पर किए गए हैं तथा उनका जो उत्तर भर्तृहरि, मण्डन मिश्र आदि विद्वानों ने दिए हैं। जयन्तभट्ट ने न्यायमञ्जरी में उसका सुन्दर और सुबोध शैली में उल्लेख किया है।[२०] जयन्त ने अन्त में नैयायिकों की ओर से स्पष्ट किया है कि वे ध्वनि के कारण शब्द को अनित्य मानते हैं। वे स्फोट को नहीं मानते। वे शब्द को मानते हैं और उसे सावयव मानते हैं। वैयाकरण स्फोट और ध्वनि दोनों को मानते हैं परन्तु नैयायिक ध्वनि को ही स्फोट मानते हैं। अत: अनित्यांश के आधार पर स्फोटवाद का खण्डन करते हैं।

**मीमांसकों का मत व उनका खण्डन**

वैयारकणों के 'स्फोट-सिद्धान्त' का मीमांसकों ने बड़ा ही जोरदार खण्डन किया है। शाबरभाष्य, श्लोकवार्त्तिक एवं शास्त्रदीपिका आदि मीमांसा के ग्रन्थों में स्फोटवाद की कटु आलोचना की गई है एवं वर्णवाद का समर्थन किया गया है।

मीमांसक वर्णों को नित्य मानते हैं तथा उन्हें ही अर्थ का वाचक मानते हैं। इसीलिए ''गौः इत्यत्र क: शब्द:?'' इस प्रश्न के उत्तर में शबर स्वामी ने कहा - ''गकारौकारविसर्जनीया: इति भगवान् उपवर्ष:''[२१] अर्थात् 'ग्', 'औ' तथा विसर्ग - इन्हें मीमांसा के प्राचीन आचार्य उपवर्ष, 'गौ:' इस प्रयोग में शब्द मानते हैं।

इस रूप में मीमांसकों के मतानुसार यदि वर्णों को ही वृत्तियों का आश्रय या अर्थ का वाचक माना जाए तो दो विकल्प उपस्थित होते हैं - प्रथम कि शब्द में विद्यमान प्रत्येक वर्ण को अर्थ का वाचक माना जाए अथवा द्वितीय कि वर्णो के समुदाय अर्थात् पूरे पद को अर्थ का वाचक माना जाए? इनमें से प्रथम विकल्प तो इसलिए अस्वीकार्य है कि यदि पद के प्रत्येक वर्ण उस अभीष्ट अर्थ के वाचक हैं तो शब्द के प्रथम वर्ण के उच्चारण से अर्थ की उपस्थिति हो जाने के कारण अन्य द्वितीय, तृतीय आदि वर्णों का उच्चारण अनावश्यक हो जाएगा।

दूसरे विकल्प - 'वर्ण-समुदाय की अर्थवाचकता' में यह कठिनाई है कि वर्णो की स्थिति ऐसी है कि वे उच्चरित होते हैं, एक क्षण रहते हैं और उसके बाद वाले क्षण में नष्ट हो जाते हैं। इस तरह उच्चरित-प्रध्वंसी स्वभाव वाला होने के कारण वर्णों का समुदाय ही नहीं बन सकता। अत: वर्णों के समुदाय या पद को, जिस की स्थिति ही सम्भव नहीं है, अर्थ का वाचक कैसे माना जाए?

२०. अर्थविज्ञान और व्याकरणदर्शन, डॉ. कपिलदेव द्विवेदी, पृ. - ३५२.
२१. मीमांसा शाबरवृत्ति, १.१.५

यहाँ एक प्रश्न यह उठ सकता है कि वर्ण एक क्षण तो रहते ही हैं फिर उनका समुदाय बनने में क्या कठिनाई है? इसका समाधान यह दिया जाता है कि चाहे मीमांसकों के अनुसार वर्णों को नित्य मानते हुए यह कहा जाए कि वर्ण अभिव्यक्त होते हैं अथवा नैयायिकों के अनुसार वर्णों को अनित्य मानते हुए यह कहा जाए कि वर्ण उत्पन्न होते हैं - इन दोनों ही स्थितियों में वर्ण की अभिव्यक्ति या उत्पत्ति क्षणिक है। 'क्षण' काल का सबसे छोटा विभाग है, जिस तरह पृथ्वी आदि का सबसे छोटा विभाग परमाणु है। यह क्षणात्मक काल प्रत्यक्ष योग्य नहीं है। अपने आधारभूत क्षण रूप काल के अप्रत्यक्ष होने के कारण आधेयभूत वर्ण की अभिव्यक्ति या उत्पत्ति भी प्रत्यक्ष-योग्य नहीं हो सकती।

वर्णों को उच्चरित तथा प्रध्वंसी कहने का भी अभिप्राय यही है कि जिस समय वे उच्चरित होते हैं उस समय के दूसरे क्षण में वे नहीं रहते। इस तथ्य को महाभाष्यकार पतञ्जलि ने निम्न शब्दों में प्रकट किया है - ''एकैक-वर्ण-वर्त्तिनी वाग् न द्वौ युगपद् उच्चारयति। 'गौ:' इति गकारे यावद् वाग् वर्तते न औकारे न विसर्जनीये। यावद् विसर्जनीये न गकारे न औकारे उच्चरितप्रध्वंसित्वात्। उच्चरित-प्रध्वंसिन: खल्वपि वर्णा:।''[२२]

इस प्रकार उच्चारणोत्तरकाल में नष्ट हो जाने वाले इन वर्णों का समुदाय तो बन ही नहीं सकता साथ ही इन वर्णों में 'पूर्व' तथा 'पर' का भी व्यवहार नहीं हो सकता, क्योंकि एक साथ स्थित वर्णों के विषय में ही यह कहा जा सकता है कि यह वर्ण पहले है तथा यह बाद में है। इसका कारण यह है कि पूर्वापरता अपेक्षाकृत होती है और इस पूर्वापर-व्यवहार के न हो सकने पर ''इको यणचि'' जैसे सूत्रों की प्रवृत्ति नहीं हो सकती क्योंकि यहाँ सप्तमी विभक्ति-निर्दिष्ट 'अचि' जैसे शब्दों के कारण उपस्थित होने वाले ''तस्मिन्निति निर्दिष्टे पूर्वस्य'' इस परिभाषा-सूत्र के आधार पर 'इको यणचि' सूत्र का अर्थ यह होगा कि - ''अच् वर्ण के परे होने पर अव्यवहित पूर्व में विद्यमान 'इक्' के स्थान पर 'यण्' होता है।'' इसी प्रकार उन अनेक सूत्रों में जिनमें सप्तमी या पञ्चमी विभक्ति का प्रयोग हुआ है, पूर्व तथा पर का व्यवहार न हो सकने के कारण महती असंगति उपस्थित होगी। अत: वर्णों को वृत्तियों का आश्रय नहीं माना जा सकता।

शबरस्वामी के मतानुसार अक्षरों को ही पद मानना चाहिए - ''ननु संस्कारकल्पनायाम-दृष्टकल्पना। उच्यते। शब्दकल्पनायां सा च शब्दकल्पना च। तस्मादक्षराण्येव पदम्।''[२३]

शब्द का अर्थ किसको मानते हैं, इस पर शबर ने सिद्ध किया है कि शब्द का अर्थ आकृति अर्थात् जाति है। इससे 'आकृति: शब्दार्थ:' यह जैमिनि का कथन भी सिद्ध होता है।

शबरस्वामी ने 'उत्पत्तौ वाडवचना:' (सूत्र २४) के भाष्य में यह स्वीकार किया है कि पदार्थ ही वाक्यार्थ नहीं होता है। पद सामान्य अर्थ को बतलाता है और वाक्य विशेष अर्थ को।

२२. महाभाष्य, १.४.१०९.

२३. मीमांसादर्शन, शाबरभाष्य, १.१.५.

सामान्य और विशेष में अन्तर है। पदार्थ से वाक्यार्थ का ज्ञान नहीं होता है क्योंकि पदार्थ में और वाक्यार्थ में कोई सम्बन्ध नहीं है। यदि बिना सम्बन्ध हुए ही एक पदार्थ के ज्ञान से अन्य पदार्थ का ज्ञान हो जाए तो एक का ज्ञान होने पर सब का ज्ञान हो जाता। परन्तु ऐसा नहीं होता। अत: वाक्य का अर्थ पृथक् होता है – ''तस्मादन्यो वाक्यार्थ:।''

श्लोकवार्त्तिककार कुमारिलभट्ट ने 'अक्षर' शब्द के स्थान पर 'वर्ण' शब्द रखकर अक्षरों को शब्द नहीं अपितु वर्णों को शब्द कहकर शब्द का लक्षण केवल श्रोत्रग्राह्यता किया है। कुमारिल ने वाक्यस्फोट के मानने में सबसे बड़ी सैद्धांतिक कठिनाई यह मानी है कि स्फोट मानने पर वाक्य अखण्ड होगा, वह अखण्ड वाक्यार्थ का वाचक होगा। उसके अवयव पद और वर्ण असत्य होंगे। अत: पद आदि के अवयवों के आश्रित ऊह आदि तथा महावाक्य के अवयव अवान्तर वाक्यों के अर्थ प्रयाज, अनुयाज आदि के आश्रित प्रसंग तंत्र आदि सारे कार्य मिथ्या हो जाएँगे। अत: मीमांसकों के मत में स्फोट का खण्डन करना निष्फल नहीं है।

मीमांसकों की ओर से जो भी आक्षेप किए जा सकते थे, भर्तृहरि ने वाक्यपदीय के द्वितीय काण्ड में (श्लोक ६२ से ८९) उन सबका संग्रह किया है। मीमांसकों के मत का उल्लेख करते हुए भर्तृहरि ने कहा है कि जैसे एकत्रित पदों में वाक्यार्थ रहता है, उसी प्रकार एकत्रिता वर्णों में पदार्थ उत्पन्न हो जाता है। अतएव पदों में वर्णों को और वाक्य में पदों को सार्थक मानना चाहिए। एक उदाहरण दिया गया है कि जैसे सूक्ष्म वस्तु ग्राह्य होते हुए भी किसी के संसर्ग से दीखती है इसी प्रकार वर्ण सार्थक होते हुए भी अन्य वर्ण के संसर्ग से वाचक होता है। मीमांसकों का अभिप्राय यह है कि वर्ण सार्थक हैं परन्तु श्रोता अज्ञान के कारण उनको सार्थक नहीं समझता। पद को अनर्थक नहीं कह सकते, क्योंकि पद के उच्चारण से कोई न कोई अर्थ ज्ञात होता है। उसका किसी अर्थ से सम्बन्ध नहीं, ऐसा नहीं कह सकते, क्योंकि अनुभव में उनका अर्थ देखा जाता है। उन एक-एक पदों में जो अर्थ है, उसी का समुदाय वाक्य है। अत: वर्ण-समुदाय पद है और पदों का समुदाय वाक्य है। उससे पृथक् वाक्य नहीं है। पुण्यराज ने कुमारिल का प्रसिद्ध श्लोक उद्धृत किया है कि जितने जैसे जो वर्ण अर्थ के प्रतिपादन में समर्थ देखे जाते हैं, उनको वैसा ही वाचक मानना चाहिए –

**यावन्तो यादृशा ये च यदर्थप्रतिपादने।**
**वर्णाः प्रज्ञातसामर्थ्यास्ते तथैवावबोधकाः॥**[२४]

मण्डन मिश्र ने स्फोटसिद्धि ग्रन्थ में इस बात को स्पष्ट किया है कि कुमारिल आदि मीमांसकों ने जो वर्णवाद का समर्थन करके स्फोट का खण्डन किया है, वह मीमांसा दर्शन के सिद्धान्त को भलीभाँति न समझने के कारण किया है। मीमांसा दर्शन में जैमिनि का कथन है कि भाववाचक कर्म शब्दों से क्रिया की प्रतीति होती है वही अर्थ है।[२५]

२४. श्लोकवार्तिक, स्फोटवाद ६९.

२५. भावार्थाः कर्मशब्दास्तेभ्य: क्रिया प्रतीयेतैष ह्यर्थो विधीयते। – मीमांसा २.१.१.

कुमारिल भट्ट आदि मीमांसकों ने दूसरी बड़ी त्रुटि शब्द के लक्षण में की है। जो कान से सुना जाए, उसे शब्द कहते हैं। यह शब्द का लक्षण बहुत त्रुटिपूर्ण है। द्वितीय अध्याय में पतञ्जलि द्वारा प्रोक्त शब्द के लक्षण की विस्तार से चर्चा हो चुकी है। मण्डन मिश्र ने शब्द का लक्षण किया है कि अर्थज्ञान की उत्पत्ति के कारण को शब्द कहते हैं।[२६] अनर्थक श्रोत्रग्राह्य ध्वनि आदि को शब्द नहीं कहते हैं।

स्फोटवादी संस्कार को पृथक् नहीं मानते हैं। वे उसे वासना का रूपान्तर मानते हैं। अत: शबरस्वामी और कुमारिल का यह आक्षेप कि वैयाकरण को स्फोट और संस्कार मानने पड़ेंगे, यह आक्षेप निरर्थक है -

**अपूर्वमिव नैवान्यः संस्कारः स्फोटवादिनः।**
**प्रक्लृप्तवासनारूपाद्यथा स्याद्‌वर्णवादिनः।।**[२७]

मण्डन मिश्र ने अपना मत इस विषय पर स्पष्ट रूप से दिया है कि पद या वाक्य में स्फोटवादी अवयवों का अस्तित्व नहीं मानते हैं। स्फोटवाद सत्य है। शास्त्रीय और श्रुतिसंगत यही मत है। व्याकरण, निरुक्त और मीमांसा आदि इसी स्फोटवाद को मानते हैं। अतएव मीमांसकों द्वारा की गई स्फोट-सिद्धान्त की आलोचना उचित नहीं है।

### वैयाकरणों का मत

वैयाकरणों के मत में मीमांसकों एवं नैयायिकों के सिद्धान्तों को मानकर वर्णों या वर्ण-समुदायों को वृत्तियों का आश्रय बनाना कदापि उचित नहीं है। अत: इनके विचार में 'स्फोट' को ही वृत्ति का आश्रय मानना चाहिए।

वर्णों की प्राकृत-ध्वनि से अभिव्यक्त होने वाला परन्तु वर्णों से पृथक् रहकर अर्थ का बोध कराने वाला नित्य एवं निरवयव सूक्ष्म शब्द ही 'स्फोट' है। वर्णों से अभिव्यक्त होना तथा अर्थ का ज्ञान कराना - इन दो दृष्टियों के कारण 'स्फोट' शब्द की व्युत्पत्ति दो तरह से की जाती है। पहली व्युत्पत्ति है - 'स्फुटति-अभिव्यज्यते वर्णैः' (कर्म में 'घञ्' प्रत्यय) अर्थात् जो वर्णों से अभिव्यक्त होता है। दूसरी व्युत्पत्ति है - स्फुटति-विकसति-प्रकाशते अर्थोऽनेन (करण में 'घञ्' प्रत्यय) अर्थात् जिससे अर्थ का प्रकाशन होता है।

वैयाकरण विद्वान् वाक्य में पद की तथा पद में वर्णो की वास्तविक सत्ता नहीं मानते। इसलिए वैयाकरणों में प्रमुख भर्तृहरि आदि अखण्डवाक्य को स्फोट मानते हैं। केवल शास्त्रीय प्रक्रिया के निर्वाह के लिए ये भर्तृहरि आदि विद्वान् पद-स्फोट या वर्ण-स्फोट की कल्पना को अवास्तविक सत्ता के रूप में मानते हैं।

---

२६. ''अर्थावसायप्रसवनिमित्तं शब्द इष्यते।'' - स्फोटसिद्धि, ३

२७. स्फोटसिद्धि, १०

भर्तृहरि का स्फोट-सिद्धान्त इस तथ्य पर आधारित है कि शब्दतत्त्व अक्षर, अनादि और अनन्त ब्रह्म ही है और यह दृश्यमान जगत् और उसके कार्य-कलाप शब्दतत्त्व के विवर्त्त रूप हैं। संसार का प्रत्येक पदार्थ पद और अर्थ अर्थात् नाम और रूप – इन दो पक्षों वाला है और शब्दतत्त्व से ही उत्पन्न होता है। यह शब्दतत्त्व एक है, अखण्ड है और नित्य है। परन्तु काल आदि अपनी विभिन्न शक्तियों के कारण, जो वास्तव में इसका ही अंग है, परिवर्तनशील और बहुरूप प्रतीत होता है।

भर्तृहरि के अनुसार शब्द तत्त्व की अभिव्यक्ति की तीन अवस्थाएँ हैं – पश्यन्ती, मध्यमा और वैखरी। परन्तु परवर्त्ती वैयाकरणों ने प्रत्यभिज्ञा की विचारधारा से प्रभावित होकर 'पश्यन्ती' के अन्तर्गत ही एक चौथी अवस्था 'परा' को भी मान्यता दी है।[२८] नागेशभट्ट जैसे परवर्ती वैयाकरण न केवल वाणी की चार अवस्थाएँ मानते हैं अपितु उनके मत में भर्तृहरि को भी वाणी की यही चार अवस्थाएँ मान्य थीं परन्तु उन्होंने स्पष्ट नामोल्लख पूर्वक 'परा' को वाणी की अवस्था घोषित नहीं किया।

नागेशभट्ट ने वैयाकरणसिद्धान्तपरमलघुमञ्जूषा के स्फोट-निरूपण में वाणी की इन चार अवस्थाओं को एक कारिका द्वारा इस प्रकार स्पष्ट किया है –

**परावाङ् मूलचक्रस्था पश्यन्ती नाभिसंस्थिता।**

**हृदिस्था मध्यमा ज्ञेया वैखरी कण्ठदेशगा।।**[२९]

अर्थात् मूलचक्र में रहने वाली 'परा' है, नाभि में रहने वाली 'पश्यन्ती' है, हृदय में स्थित वाणी 'मध्यमा' है तथा कण्ठदेश में रहनेवाली वाणी को 'वैखरी' समझनी चाहिए।

इन चतुर्विध वाणियों की विस्तृत चर्चा हमें सर्वप्रथम भर्तृहरि की अमरकृति वाक्यपदीय की स्वोपज्ञ टीका में देखने को मिलती है। वहाँ 'परा' वाणी को 'पश्यन्ती' का प्रकृष्ट रूप माना गया है तथा उसे अपभ्रंशरहित एवं लोक-व्यवहारातीत बताया है –

**''परं तु पश्यन्तीरूपम् अनपभ्रंशम् असङ्कीर्ण लोकव्यवहारातीतम्।''**[३०]

इस टीका के एक अन्य स्थल पर भर्तृहरि ने 'परा' को वाणी की वह मूलावस्था माना है जिसमें सभी प्रकार के विकार प्रशान्त हो जाते हैं –

**प्रत्यस्तमित-सर्व-विकारोल्लेख-मात्रां परां प्रकृतिं प्रतिपद्यते।**[३१]

---

२८. Indian Theories of Meaning, K. Kunjunni Raja, Page – ûþ÷.

२९. वैयाकरणसिद्धान्तपरमलघुमञ्जूषा, सम्पा. – डॉ. कपिलदेव शास्त्री, पृ. – ९२.

३०. स्वपोज्ञ टीका, १.१४३.

३१. वही – १.१४.

इस वाणी को महाभारत में 'स्वरूपज्योति' तथा 'अनपायिनी' अर्थात् स्व-प्रकाशस्वरूपा एवं नित्य या विनाशरहित कहा गया है - ''स्वरूप-ज्योतिरेवान्तः सूक्ष्मा वाग् अनपायिनी।''[३२]

अत्यधिक सूक्ष्म होने के कारण इसी 'परा' का दूसरा नाम 'सूक्ष्मा' भी है। इसी 'परा' को भर्तृहरि ने 'प्राप्तरूपविभागा' वाणी का 'परमरस' तथा 'पुण्यतम ज्योति' कहा है।[३३]

भारतीय चिन्तकों, ऋषियों तथा योगियों की यह धारणा रही है कि वाणी का सूक्ष्मतम रूप एवं परम रहस्यभूत यह तत्त्व मानव-शरीर के मूलाधार चक्र में कुण्डलिनी के रूप में रहता है तथा इसे ही 'आत्मा', 'चित्त', 'सवित्' इत्यादि नामों से कहा गया है। यह 'परा' वाणी ही ज़गत् का उपादान कारण है तथा इसे ही सूक्ष्म स्फोट भी कहा जाता है। प्राणवायु का संयाग होने पर पश्यन्ती, मध्यमा आदि विविध रूपों में इसका विवर्तन होता है। 'परा' को निष्पन्द तथा अन्य तीन 'पश्यन्ती' आदि को सस्पन्द माना जाता है।

इस 'परा' वाणी का उल्लेख भर्तृहरि ने अपनी कारिकाओं में स्पष्टतः कहीं नहीं किया है। अपनी एक कारिका (१.१४२) में उन्होंने केवल तीन - पश्यन्ती, मध्यमा तथा वैखरी का नाम गिनाया है तथा वाणी को त्रिविध घोषित किया है -

**वैखर्या मध्यमायाश्च पश्यन्त्याश्चैतदद्भुतम्।**
**अनेकतीर्थभेदायास्त्रय्याः वाचः परं पदम्।।**[३४]

यही कारण है कि भर्तृहरि को कई विद्वान् केवल त्रिविध वाणी का ही पोषक मानते हैं। परन्तु यह धारणा सत्य नहीं प्रतीत होती। भर्तृहरि को चतुर्विध वाणी अभिमत होने पर भी 'परा' का उल्लेख उन्होंने सम्भवतः इसलिए नहीं किया कि 'परा' व्याकरण का विषय नहीं हो सकती। सामान्यतया तो 'पश्यन्ती' भी व्याकरण का विषय नहीं है परन्तु योगियों को वाणी की 'पश्यन्ती' अवस्था में शब्दों की प्रकृति, प्रत्यय का ज्ञान हो जाता है। इसलिए 'पश्यन्ती' का उल्लेख तो भर्तृहरि ने किया परन्तु 'परा' का उल्लेख नहीं किया। इस तथ्य का उल्लेख नागेशभट्ट ने महाभाष्य की 'उद्योत' टीका में निम्न शब्दों में किया है -

''मध्यमा हृदय-देशस्था पदप्रत्यक्षानुपपत्त्या व्यवहार-कारणम्। 'पश्यन्ती' तु लोकव्यवहारातीता। योगिनां तु तत्रापि प्रकृति-प्रत्यय-विभागावगतिरस्ति। 'परायां' तु नेति 'त्रय्याः' इत्युक्तम्।''

नागेशभट्ट ने 'परा' को 'मूलाधारस्थ-पवनसंस्कारीभूता' अर्थात् मूलाधार चक्र में रहने वाली वायु से संस्कृत माना है। ज्ञात अर्थ को बताने की अभिलाषा वाले व्यक्ति की विवक्षा से उत्पन्न प्रयत्न के कारण मूलाधारस्थ पवन के साथ 'परा' का योग ही उसका 'संस्कार' है।

---

३२. वही - १.१४३ में उद्धृत

३३. वाक्यपदीय - १.१४२

३४. वही।

नागेशभट्ट ने वैयाकरणसिद्धान्तलघुमञ्जूषा में शाब्दी सृष्टि की प्रक्रिया का बड़ा ही विस्तृत वर्णन किया है। उसका संक्षिप्त रूप यह है कि प्रलयावस्था में माया परब्रह्म में समाविष्ट रहती है। परन्तु प्राणियों के कर्मों का परिपाक हो जाने पर परब्रह्म से माया पृथक् होती है तथा ब्रह्म की क्रियात्मक प्रेरणा के कारण वह 'कारण-बिन्दु' की स्थिति में आती है। यह 'कारण-बिन्दु' अत्यन्त सूक्ष्म तत्त्व है तथा तीनों गुणों (सत्त्व, रज तथा तम) से समवेत है। यह 'कारण-बिन्दु' ही कार्यबिन्दु, नाद तथा बीज - इन तीन रूपों में परिणत हाता है। परन्तु जब 'कारण-बिन्दु' इन तीन रूपों में विभक्त होता है तो एक अव्यक्त 'शब्दब्रह्म' या रव की उत्पत्ति होती है, जो मूलाधार में वहाँ की वायु से सम्बद्ध या सुसंस्कृत होकर 'परावाक्' नाम ग्रहण करता है। परन्तु इस स्थल पर नागेश की दृष्टि में 'परावाक्' परमतत्त्व न होकर ब्रह्म की माया शक्ति की एक अवस्था विशेष है जो सादि और सान्त है। परन्तु भर्तृहरि ने जिस 'परा' या शब्दब्रह्म को सृष्टि के मूल तत्त्व के रूप में स्वीकार किया है, वह ब्रह्म की अभिन्न शक्ति ही है अथवा स्पष्ट शब्दों में शक्ति की कोई अवस्था विशेष न होकर स्वयं साक्षात् ब्रह्म है।

नागेश आदि वैयाकरणों के मत में वाणी की दूसरी अवस्था 'पश्यन्ती' है। इस स्थिति में वाणी अविभक्त रहती है। उसमें क्रमिकता या वर्ण आदि का पौर्वापर्य अनभिव्यक्त रहता है। यदि वक्ता की विवक्षा के समय 'परा' का संस्कार होता है या 'परा' का क्षेत्र वक्ता की बोलने की इच्छा तक है तो इससे अगली स्थिति 'पश्यन्ती' की है। नाभि तक आने वाली वायु द्वारा 'पश्यन्ती' वाणी को अभिव्यक्ति मिलती है तथा इसका ज्ञान केवल मन के द्वारा ही हो पाता है। मन अपनी मनन-शक्ति के साथ इस स्थिति में विशेष सक्रिय रहता है। इस अवस्था में सभी पदार्थ प्रत्यवभासित होते हैं। यह प्रत्यवभासन या ज्ञान शब्द तथा अर्थ की अभिन्नरूपता में ही होता है। इस रूप में सभी पदार्थों तथा अर्थों की प्रकाशिका होने के कारण इसका नाम 'पश्यन्ती' पड़ा। हृदय पर्यन्त आने वाली वायु से अभिव्यक्त होने वाली वही मूल वाणी जिसे मूलाधारचक्र में 'परा' तथा नाभिप्रदेश में 'पश्यन्ती' नाम दिया गया, हृदय प्रदेश में आकर 'मध्यमा' नाम से अभिहित होती है। 'मध्यमा' की स्थिति में एक विशिष्ट क्रम या आकार के साथ शब्द बुद्धि में प्रत्यवभासित होता है। परन्तु बुद्धि एक है तथा शब्द उस बुद्धि से अभिन्न है इसलिए वस्तुतः शब्द भी अभिन्न एवं अक्रम ही रहता है। इसीलिए भर्तृहरि ने 'मध्यमा' को 'परिगृहीतक्रमा इव' कहा है। चूँकि केवल बुद्धि से ही 'मध्यमा' वाणी का ग्रहण (ज्ञान) होता है, अतः इसे महाभारत में 'केवलं बुद्ध्युपादाना' कहा है तथा भर्तृहरि ने 'बुद्धिमात्रोपादाना' कहा है।

'मध्यमा' वाणी ही 'स्फोट' है जो विभिन्न अर्थों का वाचक है। वस्तुतः वाणी की 'परा' तथा 'पश्यन्ती' स्थितियाँ तो जन सामान्य के लिए सर्वथा अगम्य हैं। इन दोनों ही स्थितियों में वाचक शब्द तथा वाच्य अर्थ की पृथक्-पृथक् रूप से प्रतीति नहीं हो पाती। अतः इन दोनों के बाद वाली स्थिति 'मध्यमा' को ही 'स्फोट' (अर्थ का वाचक) माना गया। 'मध्यमा' की स्थिति में बुद्धि उस अर्थ-विशेष के लिए शब्द-विशेष का निश्चय कर लेती है जिसे वक्ता प्रकट करना चाहता है। यहाँ

भी शब्द स्थूल दृष्टि से अनभिव्यक्त रहता है।

वाणी की चौथी अवस्था 'वैखरी' कही गई है। 'विखर', अथवा मुख में होने के कारण वाणी के इस रूप को 'वैखरी' कहा गया है। इस स्थिति में वाणी दूसरों के द्वारा सुनी जा सकती है। 'वैखरी' की अवस्था में आकर वाणी अनन्त भेदों वाली हो जाती है। इन भेदों का निर्देश करते हुए भर्तृहरि ने स्वोपज्ञ टीका में लिखा है – ''शिलष्टा व्यक्तवर्ण-समुच्चारणा प्रसिद्धसाधुभावा भ्रष्टसंस्कारा च। तथा या अक्षे, या दुन्दुभौ, या वेणौ, या वीणायाम् इत्यपरिमाणभेदा'' अर्थात् अव्यक्त वर्ण वाली, व्यक्त वर्णवाली, साधु शब्दों वाली, अपभ्रंश शब्द वाली इत्यादि अनेक भेद सार्थक शब्दों की दृष्टि से तो हैं ही साथ ही शकटाक्ष के परिवर्तन में, दुन्दुभि के आघोष में, बाँस के फटने में तथा वीणा के वादन में वाणी के जो विभिन्न प्रकार होते हैं वे सब ही वैखरी के प्रकार हैं। वस्तुत: मुख से व्यक्त होने वाली 'वैखरी' के समान जो भी ध्वनियाँ दूसरों के सुनने योग्य हैं, उन सबको संभवत: भर्तृहरि ने 'वैखरी' के अन्तर्गत मान लिया है। 'वैखरी कण्ठदेशगा' में कण्ठ शब्द को उपलक्षण मानना चाहिए क्योंकि 'वैखरी' की स्थिति में 'कण्ठ' के साथ-साथ मुख के अन्य तालु, मूर्धा, दन्त, ओष्ठ आदि स्थानों में भी वाणी की अभिव्यक्ति होती ही है।

नागेश भट्ट ने 'मध्यमा' तथा 'वैखरी' नाद का अन्तर समझाते हुए अपने वैयाकरण सिद्धान्तपरमलघुमञ्जूषा में एक कारिका इस रूप में दी है –

**वैखर्या हि कृतो नाद: पर-श्रवण-गोचर:।**
**मध्यमया कृतो नाद: स्फोट-व्यंजक इष्यते।।**[३५]

इस कारिका तथा इसके बाद के गद्यांश में नागेश ने 'मध्यमा' वाणी के द्वारा उत्पन्न नाद तथा 'वैखरी' वाणी के द्वारा उत्पन्न नाद के अन्तर को स्पष्ट किया है। नागेश के मत में 'मध्यमा' वाणी से उत्पन्न नाद अर्थ-बोधक 'शब्द' की, जिसका दूसरा नाम 'स्फोट' है, अभिव्यञ्जना कराता है। वैखरी नाद स्थूल होता है इसलिए उसको सभी सुन सकते हैं। परन्तु वैखरी नाद के प्रकट होने से पूर्व ही, वक्ता की दृष्टि से, मध्यमा नाद के द्वारा अर्थ के वाचक स्फोट का अभिव्यञ्जन हो जाने के कारण वैखरी नाद, भेरी आदि के नाद के समान, निरर्थक होता है। दूसरी ओर मध्यमा नाद अत्यन्त सूक्ष्म होता है अत: उसे दूसरा कोई भी नहीं सुन सकता। इस मध्यमा नाद का, कानों को बन्द कर देने पर अथवा मानस जप आदि के समय, अत्यधिक सूक्ष्म वायु के द्वारा कथञ्चित् अनुभव हो पाता है। इस प्रकार सूक्ष्म वायु के द्वारा अभिव्यक्त यह मध्यमा नाद शब्दब्रह्म अथवा उसके दूसरे पर्याय 'स्फोट' का अभिव्यञ्जक होता है। इस मध्यमा नाद की स्थिति में ही वक्ता को वाचक शब्द तथा वाच्य अर्थ की पृथक्-पृथक् रूप से स्पष्ट प्रतीति होती है। इसके बाद बैखरी ध्वनि उस मध्यमा नाद को और स्पष्ट करेगा। यही कारण है कि वैखरी नाद को मध्यमा नाद का उत्साहक (अभिवर्द्धक) कहा गया, ठीक उसी प्रकार जैसे फूत्कार आदि अग्नि के उत्साहक हैं।

---

३५. वैयाकरणसिद्धान्तपरमलघुमञ्जूषा, स्फोट निरूपण, सम्पा. – डॉ. कपिलदेव शास्त्री, पृ. – ९७.

परन्तु वक्ता मध्यमा नाद के लगभग साथ ही वैखरी नाद का प्रकाशन करता है इसलिए एक साथ ही दोनों नादों की उत्पत्ति की बात की जाती है।

यद्यपि वैयाकरणों की दृष्टि में 'स्फोट' एक एवं निरवयव है तथापि वर्ण, पद तथा वाक्य की 'प्राकृत' ध्वनि से वह व्यक्त हुआ करता है, इसलिए उस एक स्फोट के भी 'वर्णस्फोट' आदि भेद हो जाते हैं। 'प्राकृत' ध्वनि के द्वारा स्फोट की अभिव्यङ्ग्यता की दृष्टि से ही 'स्फोट' शब्द की व्युत्पत्ति की जाती है - 'स्फुटति वर्णादिभिर् अभिव्यज्यते य: स स्फोट:।'' इस प्रकार, वर्ण रूप 'मध्यमा' नाद से अभिव्यक्त होने वाला स्फोट 'वर्णस्फोट', पदरूप मध्यमानाद से व्यक्त होने वाला स्फोट 'पदस्फोट' तथा वाक्यरूप मध्यमा नाद से व्यक्त होने वाला स्फोट 'वाक्य स्फोट' है।

व्यङ्ग्य में व्यञ्जक का धर्म आभासित होता है तथा उपधेय में उपाधि की विशेषता संक्रान्त हुई प्रतीत होती है। यथा- लाल अथवा पीले जपा आदि के फूलों की लालिमा, पीतिमा से उपरक्त सफेद स्फटिक भी लाल, पीला आदि दिखाई देने लगता है। भर्तृहरि ने वाक्यपदीय में इस प्रकार के विचार प्रकट किए हैं-

**यथा रक्तगुणे तत्त्वं कषाये व्यपदिश्यते।**
**संयोगि-सन्निकर्षात् तु वस्त्रादिष्वपि गृह्यते।।**[३६]

अर्थात् जिस प्रकार लाल गुण में रहने वाली लालिमा का प्रयोग लाल गुणयुक्त कषाय रूप द्रव्य के लिए, 'यह लाल है' इस रूप में, किया जाता है उसी प्रकार 'संयोगी' (कषाय भूत द्रव्य) के सन्निकर्ष (सम्बन्ध) से वस्त्र आदि में भी रक्तता धर्म की प्रतीति होती है।

तो जिस प्रकार रक्त द्रव्य गेरु आदि के विषय में 'यह लाल है' इस प्रकार का प्रयोग किया जाता है तथा कषायभूत द्रव्य के सम्बन्ध से वस्त्र को लाल कह दिया जाता है उसी प्रकार 'स्फोट' में भी अभिव्यङ्ग्य तथा अभिव्यञ्जक के सम्बन्ध के कारण वर्ण, पद तथा वाक्य का व्यवहार होता है।

व्यञ्जक या 'उपाधि' का धर्म व्यङ्ग्य या उपधेय में प्रतिबिम्बित होता है, इस कथन की पुष्टि के लिए दूसरा उदाहरण यहाँ मणि, कृपाण आदि का दिया गया है। जिस प्रकार व्यङ्ग्य मुख व्यञ्जक मणि में, उसकी गोलाई के कारण गोल दिखाई दता है तथा कृपाण में उसकी लम्बाई के कारण लम्बा दिखाई देता है उसी प्रकार व्यङ्ग्य 'स्फोट' में व्यञ्जक वर्ण आदि के धर्मों की प्रतीति होती है। भर्तृहरि के नाम से वैयाकरणभूषणसार में उद्धृत निम्न कारिका में इसी उदाहरण को प्रस्तुत किया गया है -

**यथा मणि-कृपाणादौ रूपम् एकम् अनेकधा।**
**तथैव ध्वनिषु स्फोट एक एव विभिद्यते।।**

३६. वाप. ३.१.७

वैयाकरणों की दृष्टि में 'स्फोट' या शब्द नित्य, अखण्ड, एक एवं अविभाज्य है तथा वह मध्यमानाद के द्वारा पहले अभिव्यक्त होता है अर्थात् वाणी की मध्यमा स्थिति के समय सर्वप्रथम उसकी अभिव्यक्ति होती है। वह नाद दो प्रकार की ध्वनियों में विभक्त किया जाता है – 'प्राकृत' तथा 'वैकृत'। इनमें 'प्राकृत' वह प्रथम ध्वनि है जिससे 'स्फोट' या शब्द प्रथमत: श्रवणगोचर होता है या अभिव्यक्त होता है। 'प्रकृत्या जात: प्राकृत:' इस विग्रह के अनुसार प्रकृति अर्थात् 'स्फोट' या शब्द की अभिव्यक्ति की दृष्टि से जिसकी उत्पत्ति हुई, वह 'प्राकृत' ध्वनि है। वक्ता 'स्फोट' की अभिव्यक्ति के लिए 'प्राकृत' ध्वनि को उत्पन्न करता है या दूसरे शब्दों में 'स्फोट' ही 'प्राकृत' ध्वनि के रूप में अभिव्यक्त होता है। इसलिए 'स्फोट' को 'प्राकृत' ध्वनि का कारण अथवा प्रकृति माना गया है। नागेश ने 'प्रकृति' का अर्थ 'अर्थबोधनेच्छा' किया है।

प्राकृत शब्द की व्युत्पत्ति 'प्रकृतौ भव: प्राकृत:' (प्रारम्भ में होने वाला) भी की जा सकती है। शब्दाभिव्यक्ति में सबसे पहले यही ध्वनि उपस्थित होती है। उसके बाद 'वैकृत' ध्वनि के द्वारा विभिन्न वृत्तियों से युक्त शब्द का श्रवण होता है।

वाक्यपदीय की स्वोपज्ञ टीका में 'प्राकृत' ध्वनि उसे कहा गया है जिसके अभाव में 'स्फोट' का स्वरूप अनभिव्यक्त होने के कारण परिज्ञात नहीं हो पाता – ''प्राकृतो नाम येन विना स्फोट-रूपम् अनभिव्यक्तं न परिच्छिद्यते।'' यहीं 'वैकृत' ध्वनि की परिभाषा में यह कहा गया कि अभिव्यक्ति के उपरान्त जिससे स्फोट निरन्तर अधिक काल तक, जब तक ध्वनि समाप्त नहीं हो जाती तब तक, सुनाई देता रहता है, वह 'वैकृत' ध्वनि है – ''वैकृतस्तु येनाभिव्यक्तिं स्फोटरूपं पुन: पुनरविच्छेदेन प्रचिततरं कालम् उपलभ्यते।''

स्वोपज्ञ टीका के व्याख्याकार वृषभदेव ने 'प्राकृत' शब्द की व्युत्पत्ति करते हुए कहा है कि ध्वनि तथा स्फोट की पृथक्-पृथक् उपलब्धि न होने के कारण स्फोट को ध्वनि की प्रकृति सा माना जाता है। उस प्रकृतिभूत 'स्फोट' की अभिव्यक्ति में हेतु होने के कारण प्रथम ध्वनि को 'प्राकृत' ध्वनि कहते हैं। 'प्राकृत' ध्वनि के उपरान्त होने वाली ध्वनि प्राकृत ध्वनि से विलक्षण होती है तथा उस ध्वनि में 'स्फोट' के साथ विकारों का सम्बन्ध प्रतीत होता है, इसलिए इस उत्तरकालीन ध्वनि को 'वैकृत' ध्वनि कहा जाता है।

'प्राकृत' ध्वनि के बिना 'स्फोट' या 'शब्द' का श्रवण नहीं हो पाता इसलिए उसे एक तरह से 'स्फोट' का ही स्वरूप मान लिया गया है तथा उसमें 'प्राकृत' ध्वनि के ह्रस्व, दीर्घ, प्लुत आदि धर्मों का, लक्षणा-वृत्ति द्वारा आरोप कर लिया गया। भर्तृहरि ने वाक्यपदीय में इसे इस रूप में व्यक्त किया है –

**स्वभावभेदान् नित्यत्वे ह्रस्वदीर्घप्लुतादिषु।**
**प्राकृतस्य ध्वने: काल: शब्दस्येत्युपचर्यते।।**[३७]

३७. वाक्यपदीय – १.७६.

श्रोता तथा वक्ता दोनों की दृष्टि से 'स्फोट' के द्वारा अर्थाभिव्यक्ति का क्रम बताते हुए नागेशभट्ट कहते हैं कि 'वैखरी' नाद के द्वारा 'शब्द' श्रोता के कानों तक पहुँचता है और फिर कानों से बुद्धि तथा हृदय में पहुँचकर वह श्रोता को अर्थ का बोध कराता है। परन्तु वक्ता की दृष्टि से तो एक साथ ही 'मध्यमा' तथा 'वैखरी' वाणियों द्वारा नाद या ध्वनि की उत्पत्ति होती है।

कौण्डभट्ट एवं नागेशभट्ट सदृश वैयाकरणों ने 'जाति-स्फोट' को ही वास्तविक स्फोट माना है। इनके मत में व्यावहारिक बुद्धि के सन्तोष अथवा व्याकरण आदि शास्त्रों की प्रक्रिया के निर्वाह के लिए यद्यपि 'स्फोट' के अनेक भेद किए जाते हैं परन्तु वास्तविक 'स्फोट' या अर्थवाचक शब्द तो 'जाति-स्फोट' ही है, जिसमें किसी प्रकार के विभाग के लिए कोई स्थान नहीं है। वस्तुतः 'व्यक्तियों' का पर्यवसान भी जाति में ही होता है। जिस प्रकार अनेक दार्शनिक (मीमांसक आदि) यह मानते हैं कि शब्द से पूरी 'जाति' का बोध हाता है अथवा पदार्थों में रहने वाली 'जाति' ही वाच्य है, यह दूसरी बात है कि 'जाति' 'व्यक्ति' से पृथक् नहीं होती - व्यक्ति में ही जाति समाविष्ट रहा करती है - इसलिए, शब्दों से 'व्यक्ति' का भी बोध हो जाता है। उसी प्रकार यह भी मानना चाहिए कि 'वर्णस्फोट' की दृष्टि से वर्णजाति, पदस्फोट की दृष्टि से पदजाति तथा वाक्यस्फोट की दृष्टि से 'वाक्यजाति' को ही वास्तविक 'स्फोट' मानना चाहिए।

भर्तृहरि आदि वैयाकरण भी 'जाति' को ही वाचक तथा वाच्य-दोनों मानते हैं। शब्द पहले 'वाचक-जाति' को प्रकट करता है फिर उसका अर्थ-जाति के रूप में अध्यारोप कर लिया जाता है।[३८] सभी शब्दों के द्वारा पहले अपनी (विशेष) 'घटपदत्व' आदि 'जाति' का बोध कराया जाता है। उसके बाद अर्थ रूप घटत्व आदि जातियों में उस 'शब्दजाति' का अध्यारोप कर लिया जाता है।

वस्तुतः भर्तृहरि आदि केवल 'जाति' को ही सत्य और ब्रह्म मानते हैं तथा 'व्यक्तियों' को असत्य मानते हैं। भर्तृहरि ने निम्नलिखित कारिकाओं में अपने ये भाव इस प्रकार प्रदर्शित किए हैं-

**सर्वशक्त्यात्मभूतत्वम् एकस्यैवेति निर्णयः।**
**भावानामात्मभेदस्य कल्पना स्यादनर्थिका।।**[३९]

अर्थात् सभी (विविध) शक्तियों की आत्मा एक (जाति) ही हो सकती है, यह निश्चित है। भावों (पृथक्-पृथक् शक्तियों अथवा व्यक्तियों की भिन्नता) के कारण आत्मा (जाति) के स्वरूप भेद की कल्पना अनर्थक है।

---

३८. स्वा जातिः प्रथमं शब्दैः सर्वैरेवाभिधीयते।
ततोऽर्थजातिरूपेषु तदध्यारोपकल्पना।। वाक्यपदीय, ३.१.६.

३९. वाक्यपदीय - ३.१.२२.

**सत्यासत्यौ तु यौ भावौ प्रतिभावं व्यवस्थितौ।**

**सत्यं यत्तत्र सा जातिरसत्या व्यक्तयः स्मृताः॥**[४०]

अर्थात् प्रत्येक पदार्थ में जो सत्य तथा असत्य भाव विद्यमान हैं, उनमें जो सत्य अंश है वह 'जाति' है और जो असत्य अंश है वह 'व्यक्ति' है।

इस प्रकार एकमात्र 'जाति' के ही सत्य होने के कारण उसे ही वास्तविक 'स्फोट' भी मानना चाहिए। अतः आठ प्रकार के स्फोटों में 'वाक्यंस्फोट' अथवा और स्पष्ट शब्दों में 'वाक्य-व्यक्ति-स्फोट' को वृत्तियों का आश्रय न मानकर, 'वाक्य-जाति-स्फोट' को ही अभिधा, लक्षणा, व्यञ्जना आदि वृत्तियों का आश्रय मानना चाहिए।

४०. वही - ३.१.३२.

# लेखकसूची

१. प्रो. जयकान्तसिंहशर्मा
व्याकरणविभागाध्यक्षः, श्रीलालबहादुरशास्त्रीराष्ट्रियसंस्कृतविद्यापीठम्, नवदेहली - १६

२. डॉ. रामनारायणद्विवेदी
सहायकप्रोफेसर व्याकरणविभागे, राजकुमारीगणेशशर्मासंस्कृतविद्यापीठम्, कोलहण्टा पटोरी, दरभंगा-बिहार, ८४६००१

३. डॉ. सुभाषचन्द्रमिश्रः
अतिथिसहायकप्रोफेसर-ज्योतिषविभागे, श्रीलालबहादुरशास्त्रीराष्ट्रियसंस्कृतविद्यापीठम्, नवदेहली - १६

४. डॉ. भारतभूषणमिश्रः
सहायकप्रोफेसर-ज्योतिषविभागे, राष्ट्रियसंस्कृतसंस्थान, रणवीरपरिसरः, कोटभलवालः, जम्मू-१८११२२

५. डॉ. रविशङ्करशुक्लः
सहायकप्रोफेसर सांख्ययोगविभागे, श्रीलालबहादुरशास्त्रीराष्ट्रियसंस्कृतविद्यापीठम्, नवदेहली-१६

६. श्रीसच्चिदानन्दमिश्रः
शोधच्छात्रः व्याकरणविभागे, श्रीलालबहादुरशास्त्रीराष्ट्रियसंस्कृतविद्यापीठम्, नवदेहली-१६

७. कमलेश रानी
सहायकप्रोफेसर-संस्कृतविभागे, कमलानेहरूमहाविद्यालयः, दिल्लीविश्वविद्यालयः, दिल्ली

८. प्रो. रमेशकुमारपाण्डेयः
शोधप्रकाशनविभागाध्यक्षः, श्रीलालबहादुरशास्त्रीराष्ट्रियसंस्कृतविद्यापीठम्, नवदेहली - १६

९. डॉ. सुन्दरनारायणझा
सहायकप्रोफेसर-वदेविभागे, श्रीलालबहादुरशास्त्रीराष्ट्रियसंस्कृतविद्यापीठम्, नवदेहली-१६

१०. श्री रामकरण
शोधछात्र-संस्कृत पालि एवं प्राकृत विभाग, कुरुक्षेत्र विश्वविद्यालय कुरुक्षेत्र, हरियाणा

११. डॉ. रविन्द्र कुमारी
नागपाल भवन, १४० पटेल नगर, हिसार (हरियाणा) पिन-१२५००१

१२. डॉ. रणजीत कुमार मिश्र
सहायक प्रोफेसर, संस्कृत विभाग, हंसराज कालेज, दिल्ली विश्वविद्यालय, दिल्ली - ७